# पुस्तक प्राप्ति स्थान

(१) श्री अशोक भाई नत्थुसा सर्राफ मलकापुरवाले
चिद्रूप निलयम, नये जैन मन्दिर के सामने, रामकृष्णगंज
खंडवा ( म० प्र० )

(२) श्री प्रमोदकुमार केशरीचन्द जैन
रत्नत्रय ज्वेलर्स, १०० हाटकेश्वर वार्ड
खंडवा ( म० प्र० ) ४५०००१



प्रथमावृत्ति—भारतीय जैन सिद्धान्त प्रकाशिनी संस्था
कलकत्ता, वीर नि० सं० २४४३

द्वितीयावृत्ति—श्री सेठ माणिकचन्दजी मगनीरामजी
सरस्वती भवन, इन्दौर, वीर नि० सं० २४७३

तृतीयावृत्ति—अपर ग्रन्थमाला, उदासीन आश्रम
इन्दौर, वीर नि० सं० २४८०

चतुर्थावृत्ति—११०० प्रतियां, श्री वीतराग विज्ञान प्रकाशिनी ग्रन्थमाला
खंडवा
एवं
५०० प्रतियां, श्री दि० जैन सत् साहित्य प्रसारक मंडल
खंडवा, वीर नि० सं० २५००

पंचमावृत्ति—३००० प्रतियां—श्री कहान सत् साहित्य प्रसारक मंडल,
खंडवा, वीर नि० सं० २५१०



मुद्रक :
पांचूलाल जैन
कमल प्रिन्टर्स
मदनगंज-किशनगढ़ ( राज० )

# प्रकाशकीय निवेदन

दिगम्बर जैन साहित्य का अनुपम भडार सस्कृत तथा प्राकृत भाषा मे पुष्कल परिमाण मे सुप्राप्य है। भट्टारक श्री ज्ञानभूषणजी कृत परम अध्यात्म रसपूर्ण अक्षर देह यह ग्रन्थ उसी भण्डार का एक उज्ज्वल रत्न है।

इस ग्रन्थ की निरन्तर माग होती जा रही है और ग्रन्थ उपलब्ध न होने के कारण अध्यात्म रसिक ब्र० पडित श्री रमेश भाई की प्रेरणा के फलस्वरूप श्री कहान सत् साहित्य प्रसारक मडल खडवा द्वारा पचम आवृत्ति प्रकाशित करके मुमुक्षुओ के समक्ष रखने की भावना पूर्ण हो रही है।

आज हम पतन के गहरे गर्त मे पड़े हुये, जब कभी अपनी सस्कृति की पृष्ठ-भूमि के महत् गौरव की उत्तु ग-शृग श्रेणियो पर दृष्टि-पात करते हैं, तो उसकी जाज्वल्य-मान पु जीभूत ज्योति की चकाचौंध से हमारे नेत्र भिच से जाते हैं, परन्तु हमारी वर्तमान परिस्थिति कितनी दयनीय एव क्षोभजनक हो रही है इसका हमे उपाभास तक नही, हम मोह की गाफिल निंद्रा मे मदहोश हो गये हैं, इस मधुर मूर्च्छना मे हमने अपना अस्तित्व तक विलीन कर दिया है ऐसे युग मे भी हम सबका महान् पुण्योदय है कि आज हमारे पास उस तन्द्रा को भग करने के लिये अध्यात्म का एक अमूल्य ग्रन्थ रत्न "तत्वज्ञान तरगिणी" विद्यमान है।

प्रत्यक्ष परम उपकारी पूज्य गुरुदेव श्री कानजी स्वामी ने इस ग्रन्थ पर कई वर्ष पहले अध्यात्मपूर्ण प्रवचन किये थे, उनकी भवताप नाशक वाणी के प्रताप से लाखो दिगम्बर जैन भाई बहिनो ने दिगम्बर जिनधर्म का सच्चा स्वरूप पहिचाना, हजारो श्वेताम्बर भाईयो ने भी दिगम्बर जिनधर्म को स्वीकार किया है। पूज्य श्री स्वामीजी इस ग्रन्थ की बारम्बार महिमा गाते हुये कहते थे कि "भाई आ तो नानू समयसार छे"।

卐 जैनं जयतु शासनम् 卐

धन्य-धन्य कहान गुरुवर, शरण तुम्हारी आए।
परमागम का मन्थन करके, शिवपुर पथ को पाए॥

भारतीय [illegible] दर्शन केन्द्र
जयपुर

छोड़ देना चाहिये और जो उसकी प्राप्तिमे हितकारी हो उसका बडे प्रयत्नसे आश्रय करना चाहिये ।

**भावार्थ**.—कोई कोई द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव (परिणाम) ऐसे आकर उपस्थित हो जाते है कि शुद्धचिद्रूपके स्मरणमे विघ्नकारक बन जाते हैं, इसलिये विद्वानो को चाहिये कि इसप्रकारके पदार्थोका सर्वथा त्याग कर दें, परन्तु बहुतसे द्रव्य क्षेत्र आदि शुद्धचिद्रूपके स्मरण मे अनुकूल हितकारी भी होते हैं, इसलिये उनका कडी रीतिसे आश्रय ले ॥४॥

**संगं विमुच्य विजने वसंति गिरिगह्वरे ।**
**शुद्धचिद्रूपसंप्राप्त्यै ज्ञानिनोऽन्यत्र निःस्पृहाः ॥५॥**

**अर्थ**.—जो मनुष्य ज्ञानी हैं, वे शुद्धचिद्रूपकी प्राप्ति के लिये अन्य समस्त पदार्थोमे सर्वथा निस्पृह हो समस्त परिग्रहका त्याग कर देते हैं और एकान्त स्थान पर्वतकी गुफाओमे जाकर रहते हैं ॥५॥

**स्वल्पकार्यकृतौ चिंता महावज्रायते ध्रुवं ।**
**मुनीनां शुद्धचिद्रूपध्यानपर्वत भजने ॥६॥**

**अर्थ**.—जिसप्रकार वज्र, पर्वतको चूर्ण चूर्ण कर देता है उसी प्रकार जो मनुष्य शुद्धचिद्रूपकी चिन्ता करने वाला है, वह यदि अन्य किसी थोडेसे भी कार्यके लिये जरा भी चिन्ता कर बैठता है तो शुद्धचिद्रूपके ध्यानसे सर्वथा विचलित हो जाता है ।

**भावार्थ**.—शुद्धचिद्रूपका ध्यान उसी समय हो सकता

तत्त्वज्ञान तरंगिणी :



स्व० श्री ब्रजलाल मगनलाल शाह
जलगांव

विषयानुभवे दुःखं व्याकुलत्वात् सतां भवेत् ।
निराकुलत्वत. शुद्धचिद्रूपानुभवे सुखं ॥१९॥

अर्थ.—इन्द्रियोके विषय भोगनेमे जीवोका चित्त सदा व्याकुल बना रहता है, इसलिये उन्हे अनत क्लेश भोगने पड़ते हैं। शुद्धचिद्रूपके ध्यान करनेमे किसी प्रकारकी आकुलता नही होती, इसलिये उसकी प्राप्तिसे जीवोका परम कल्याण होता है ॥१९॥

रागद्वेषादिज दुःखं शुद्धचिद्रूपचिंतनात् ।
याति तच्चिंतनं न स्याद् यतस्तद्गमनं विना ॥२०॥

अर्थः—राग-द्वेष आदिके कारणसे जीवोको अनेक प्रकारके दु ख भोगने पडते हैं; परन्तु शुद्धचिद्रूपका स्मरण करते ही वे पलभरमे नष्ट हो जाते हैं—ठहर नही सकते; क्योकि बिना रागादिके दूर हुये शुद्धचिद्रूपका ध्यान ही नही हो सकता ॥२०॥

आनंदो जायतेत्यंतः शुद्धचिद्रूपचिंतने ।
निराकुलत्वरूपो हि सतां यत्तन्मयोऽस्त्यसौ ॥२१॥

अर्थः—निराकुलतारूप (किसी प्रकारकी आकुलता न होना) आनंद है और इस आनदकी प्राप्ति सज्जनोको शुद्ध-चिद्रूपके ध्यानसे ही हो सकती है; क्योकि यह शुद्धचिद्रूप आनंदमय है—आनंद पदार्थ इससे जुदा नही है ॥२१॥

तं स्मरन् लभते ना तमन्यदन्यच्च केवलं ।
याति यस्य पथा पांथस्तदेव लभते पुरं ॥२२॥

## स्व० श्री ब्रजलाल शाह के प्रति

# "स्मरणांजलि"

पूज्य सद् गुरुदेव श्री कानजी स्वामी के सदुपदेश से प्रभावित होकर हमारे समस्त परिवार को शुद्धात्मा की रुचि जागृत हुई है। पूज्य गुरुदेव निरन्तर कहते थे कि इस जीव को शुद्धात्मा की धुन लगनी चाहिये .. .धुन, तभी इसका कार्य हो ऐसा है, सो यह ग्रन्थ धुन लगाने के लिये अति उत्तम है, मेरे पिताश्री व्रजलाल मगनलालजी भी इस ग्रन्थ का निरन्तर स्वाध्याय, चितवन, मनन, किया करते थे, उन्हे इस ग्रन्थ का बहुत ही बहुमान था। हम सभी को इसके स्वाध्याय, चितवन, मनन की खूब प्रेरणा देते थे। इस ग्रन्थ का खूब-खूब प्रचार हो ऐसी उनकी खूब भावना थी, क्योकि अत्यन्त सरल भाषा मे अनेक रोचक उदाहरण देकर सर्वोत्कृष्ट ऐसे निज शुद्धात्मा के स्वरूप को समझाकर इसकी प्राप्ति के लिये उत्साह, प्रीति व। अपूर्व वर्णन किया है। स्वाध्याय प्रेमी स्वयं ही इस शास्त्र की महिमा को जानेंगे। इस शास्त्र की महिमा गाने के लिये मेरे पास शब्द नही हैं। इस शास्त्र का खूब-खूब प्रचार हो व सभी को शुद्धात्मा की धुन जागृत होकर साक्षात् शुद्धात्मा की प्राप्ति हो।

आपके प्रति अति अनुराग के कारण आपकी स्मृति मे रु० ५०००) की राशि इस ग्रन्थ के प्रकाशन के लिये भेंट करते हैं, और भावना भाते हैं कि आप जहाँ हो वहाँ देव-गुरु-धर्म के शरण मे शीघ्र आत्म हित प्राप्त करें और इस असार संसार से छूटकर अविनाशी मोक्ष सुख प्राप्त करें।

आपके स्वजन—

**ब्र० हर्षाबेन, अनंतराय, रमेशचन्द, नरेन्द्र**

(जलगाव)

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ६३ | ४ | –गतिवद्द्रव्यस्य-पर्यायवत् | –गतिवद् द्रव्यस्य पर्यायवत् |
| ६४ | १३ | विद्याविज्ञान | विद्याविज्ञान |
| ६८ | ३ | निवृंति | निवृंति |
| ६८ | १६ | विरचिताना | विरचिताया |
| ७३ | ४ | भक्तवृंदैर्न | भक्तवृन्दैर्न |
| ७६ | १४ | पश्चाच्चनिश्चय | पश्चाच्च निश्चय |
| ७८ | ७ | व्यवहारक्वचिन्नय | व्यवहार क्वचिन्नय |
| ८० | २० | जलवत्कर्दमात्केकि- | जलवत्कर्दमात्केकि- |
| ८२ | १ | कारकादीनी | कारकादीनि |
| ८२ | २४ | पिवति | पिबति |
| ८३ | ३ | बुद्धिमान | बुद्धिमान् |
| ८३ | १९ | हो | हो |
| ८५ | ७ | दुष्प्राप्य | दुष्प्राप्य |
| ८५ | २२ | किसो | किसी |
| ८७ | २३ | खोज | पता |
| ९० | ७ | भवेद्देवाधिदेवोपि | भवेद्देवाधिदेवोऽपि |
| ९२ | ७ | मिथ्यामतिमम | मिथ्यामतिर्मम |
| ९७ | ८ | कुर्वंतु | कुर्वन्तु |
| १०१ | ६ | विद्वान | विद्वान् |
| १०१ | १५ | कुवे | कुर्वे |
| १०३ | १२ | मद्विऽजोह | मद्विजोऽहं |
| १०४ | २ | सशय: | संशय |
| १०५ | १५ | विद्वान | विद्वान् |
| १०७ | १ | तपोपि | तपोऽपि |
| १०७ | २ | धर्मोऽप | धर्मोऽपि |
| १०८ | २ | वान | वान् |
| ११० | १६ | बहुतमे | बहुतसे |
| १११ | १ | तपस्विनोपि | तपस्विनोऽपि |

इस ग्रन्थ के प्रत्येक श्लोक को पढते ही हृदय मारे आनद के गद्‌गद् हो जाता है और चित्त सब ओर से हटकर इसमे लीन हो जाता है।

आचार्य श्री ने अट्‌ठारह अध्यायो के माध्यम से ५३६ श्लोको में एक "शुद्ध चिद्रूप" को ही घुटाया है जिसे कि हम अनादि काल से भूले हुये हैं।

इस ग्रन्थ का सागोपाग परिचय तो इसके पठन-पाठन एव मनन से ही होगा फिर इसका विषय मुख्यत परम शुद्धनय का विषयभूत शुद्धात्म तत्व ही है।

यह ग्रन्थ ज्ञान का रत्नाकर है, निज स्वरूप को देखने का दर्पण है ग्रन्थकर्त्ता ने अपने अथक प्रयास से ग्रन्थ की रचना पुराणो से भी अधिक रोचक एव सरल बना दी है। हम इस मौलिक आध्यात्मिक ग्रन्थ के प्रकाशन की प्रेरणा मे उस आध्यात्मिक व्यक्तित्व के धनी को नही भुला सकते जिन्होने स्वय इस ग्रन्थ का अध्ययन, मनन, चिंतन एव रसास्वादन अपनी बाल वय से ही किया है एव हमे भी इस ग्रन्थ के रसास्वादन की प्रेरणा प्रदान की है। ऐसे हमारे मुमुक्षु शिरोमणि आत्मार्थी ब्र० प० रमेश भाई जी मलकापुर वालो का खडवा मुमुक्षु समाज पर महान उपकार है, और वे ग्रन्थ प्रकाशन के मूल स्रोत हैं।

"न हि ज्ञानेन सदृश पवित्र इह विद्यते" ज्ञान के सदृश पवित्र, कल्याणकारक, सुखदायक अन्य कोई वस्तु नही है।

इस ग्रन्थ का प्रकाशन करने के लिये स्व० श्री सेठ बृजलालजी मगनलालजी शाह जलगाव के कुटुम्बीजनो की तरफ से उनकी स्मृति हेतु ५०००) रु० की राशि का आर्थिक सहयोग मिला है, जिससे यह कार्य इतना शीघ्र सम्पन्न हो सका है, हम उनके [illegible] । यद्यपि

इस ग्रन्थ की लागत मूल्य लगभग ६) रु० है तथापि इस सुन्दरतम ग्रन्थ द्वारा अधिक से अधिक तत्व प्रचार हो, इस पवित्र भावना को ध्यान मे रखते हुये इसका मूल्य कम करने के लिये हमे जिन भी महानुभावो ने आर्थिक सहयोग दिया है उनके भी हम हृदय से आभारी हैं (इनकी नामावली ग्रन्थ के पीछे दी गई है) कमल प्रिन्टर्स के सचालक श्री पान्नालालजी जैन ने पूरी सावधानी के साथ सुन्दर ढग से इस ग्रन्थ का मुद्रण कार्य किया है, जिसके लिये हम उनका भी आभार मानते हैं।

इस प्रकार यह अपूर्व ग्रन्थ प्रकाशन करने मे हमे अत्यन्त हर्ष हो रहा है आशा है आत्मार्थीजन, इस ग्रन्थ के अध्ययन एव चितन मनन से स्व पर कल्याण के निमित्त निरन्तर प्रयत्नशील होकर भव शृ खला विच्छेद मे उद्यमी होगे—यही भावना है।

खडवा
श्रुत पचमी
मिती ज्येष्ठ शुक्ला ५
विक्रम स० २०४१

निवेदक :
**श्री कहान सत् साहित्य प्रसारक मंडल, खंडवा**



# प्रस्तावना

तत्व रसिक पाठक वृन्द ! आज हम अध्यात्म ज्ञान की ओर झुकाने वाले एक अपूर्व ग्रन्थ को आपके कर कमलो मे समर्पित करने के लिये तत्पर हुये हैं। इस ग्रन्थ का अश्रुत पूर्व नाम "तत्वज्ञान तरंगिणी" है। यह नाम अपने आपमे सार्थक और अनुपम है। जिस प्रकार नदी मे पानी आते ही उसमें तरगें उठती हैं, उसी प्रकार इस शरीर मे रहने वाले चैतन्यमूर्ति आत्मा मे ज्ञान की तरगें उठती हैं। ग्रन्थ कर्त्ता भट्टारक ज्ञानभूषणजी महाराज ने जब इस ग्रन्थ को रचकर उसका नामकरण किया तब आपने निज ज्ञानमयी आत्म तत्व सरोवर मे उठती हुई अतीन्द्रिय आनंद तरंगों का रसास्वादन निश्चित ही किया है। इसी कारण उसी सम्यक् श्रद्धान, ज्ञान की पुरजोर तरंगो को ग्रन्थ मे आपने बड़े ही व्यवस्थित ढग से अवतरित किया है।

इस ग्रन्थ मे अट्ठारह अध्याय हैं और उसमे बड़ी स्पष्टता से शुद्धचिद्रूप का वर्णन किया है। आत्मा अनादिका है, उसमे शुभ-अशुभ भावो की जो तरंगें उठती हैं वह विकार है। देह से रहित भिन्न चैतन्य स्वरूप आत्मा अनादि है। वह कायम रहकर अलग अलग अवस्था धारण करता है। इस ग्रन्थ मे प्रथम ग्रन्थकार ने ज्ञान आनद स्वरूप आत्म तत्व को नमस्कार किया है। वे कहते हैं कि परमात्म पद मेरे मे है उसको मैं नमता हूं। यह आत्मा, शरीर, पुण्य पाप से पार है। जीव जब तक ऐसी प्रतीति नहीं करता है तबतक उसकी बहिर्दृष्टि छूटती नही है। पुण्य और पाप दोनों ही बेड़ी हैं। अज्ञानी उसमे आनन्द मानता है, किन्तु आत्मा आनन्दस्वरूप है उसे नही देखता। ग्रन्थकार ने इसलिये ज्ञान आनन्द स्वरुपी आत्मा को नमस्कार किया है। प्रथम गाथा में

शास्त्रकार कहते हैं कि मैं शुद्ध चैतन्यस्वरूप आत्मा का अर्थी हूँ, इसलिये उसकी प्राप्ति के लिये उसका वर्णन करता हूँ ।

आत्मा शुद्ध चैतन्य स्वरूप तत्व है, वही जगत मे उत्तम है उसको जाने बिना जीव पाप मे कि पुण्य मे अटक गया है । चैतन्यस्वरूप आत्मा की समझ करना ही जीव का प्रथम मे प्रथम कर्त्तव्य है ।

इस ग्रन्थ के प्रथम अध्याय मे "शुद्ध चिद्रूप" सज्ञा के द्वारा शुद्ध आत्म तत्व कैसा है, उसके स्वरूप को भली भाति प्ररूपित किया है । पश्चात् सत्रह अध्यायो मे उस परम तत्व की प्राप्तिका उपाय बडे ही सचोट उदाहरणो द्वारा तथा आर्ष परम्परानुकूल सैद्धान्तिक सामजस्यता को यथानुरूप रखते हुये ५३६ श्लोको मे ऐसे सुन्दर क्रम से रखा है कि वर्तमान इस निकृष्ट काल मे भव्यजीव निज परम उत्कृष्ट शुद्ध चिद्रूप को अल्प पुरुषार्थ से भी समझ सकता है, उसमे समा सकता है ! परम वीतराग निर्विकल्प स्वसवेदन समाधि का रस चख सकता है, कृतकृत्य हो सकता है ! इस ग्रन्थ मे श्री गुरु ने बारम्बार प्रेरणा दी है कि हे भाई तू तेरे "शुद्ध चिद्रूप" को प्रथम जान अर्थात् निज आत्म वस्तु को सर्व अपेक्षाओ से जानकर पश्चात् उसीका ध्यान कर ! इसके अलावा आत्म तत्व अर्थात् "शुद्धचिद्रूप" की प्राप्ति का अन्य कोई उपाय नही है । आचार्यकल्प प० प्रवर टोडरमलजी भी प्रसिद्ध ग्रन्थ "मोक्षमार्गप्रकाशक" मे उसी प्रकार शिष्यो को उपदेश करते हैं कि हे भाई ध्यान से उत्तम धर्म का कोई अग नहीं है इसलिये तुम निरन्तर आगम अभ्यास मे ही प्रवृत्तो, तुम्हारा कल्याण होगा ।

श्रीमद् भट्टारक ज्ञानभूषण महाराज हमे और क्या देना चाहते हैं उसकी झलक हमे निम्न श्लोको से स्पष्ट मिलती है ।. . ....... .. . . ... . प्रथम अध्याय के १० वें श्लोक मे कहते हैं ।

ज्ञेयो दृश्योऽपि चिद्रूपो ज्ञाता दृष्टा स्वभावतः ।
न तथाऽन्यानि द्रव्याणि तस्माद् द्रव्योत्तमोऽस्ति सः ॥१०॥

अर्थ :—यद्यपि यह चिद्रूप, ज्ञेय-ज्ञानका विषय, दृश्य-दर्शन का विषय है । तथापि स्वभाव से ही यह पदार्थों का जानने और देखने वाला है, परन्तु अन्य कोई पदार्थ ऐसा नही जो ज्ञेय और दृश्य होने पर जानने देखने वाला हो, इसलिये यह चिद्रूप समस्त द्रव्यो में उत्तम है ।

अष्टम अध्याय के २२ वें श्लोक मे कहते हैं :—

भेदज्ञानबलात् शुद्धचिद्रूपं प्राप्य केवली ।
भवेद्देवाधिदेवोपि तीर्थंकर्त्ता जिनेश्वरः ॥२२॥

अर्थ.—इसी भेद विज्ञान के बल से यह आत्मा शुद्धचिद्रूप को प्राप्तकर केवलज्ञानी, तीर्थंकर और जिनेश्वर कहलाने लगता है ।

इसी प्रकार बारहवें अध्याय के द्वितीय श्लोक मे कहते हैं—

विना रत्नत्रयं शुद्धचिद्रूपं न प्रपन्नवान् ।
कदापि कोऽपि केनापि प्रकारेण नरः क्वचित् ॥२॥

अर्थ।—बिना रत्नत्रय को प्राप्त किये आजतक किसी मनुष्य ने कही और कभी भी किसी दूसरे उपाय से शुद्धचिद्रूप को प्राप्त न किया । सभी ने पहिले रत्नत्रय को पाकर ही शुद्धचिद्रूप की प्राप्ति की है ।

इस प्रकार ग्रथ में ५३६ श्लोक हैं, जो सर्व ही पठनीय चिन्तनीय एव मननीय हैं । हमारी आत्मोन्नति मे असाधरण रूप से निमित्त कारण हैं । श्रीमान् पूज्य भट्टारक ज्ञानभूषण महाराज ग्रंथ के पूर्ण होने पर बड़े ही निस्पृह भाव से अपनी गुरु परम्परा का विनय कर उनका उपकार मान उन्हें स्मरण करते हैं ।

जात: श्री सकलादि कीर्ति मुनिप: श्री मूलसघेऽग्रणी-
स्तत्पट्टोदयपर्वते रविरभूद् भव्याबुजानदकृत् ।
विख्यातो भुवनादिकीर्तिरथ यस्तत्पादकजे रत-
स्तत्त्वज्ञानतरगिणी स कृत वानेता हि चिद्भूषण. ॥

अर्थात्—मूलसघ के आचार्यों मे अग्रणी सर्वोत्तम विद्वान आचार्य सकलकीर्ति हुये। उनके पट्टरूपी उदयाचल पर सूर्य के समान भव्यरूपी कमलो को आनन्द प्रदान करने वाले प्रसिद्ध भट्टारक भुवनकीर्ति हुये, उन्ही के चरण कमलो का भक्त मैं ज्ञानभूषण भट्टारक हू, जिसने कि इस तत्वज्ञान तरगिणी ग्रन्थ का निर्माण किया है।

इस श्लोक से इन्होने इस बात का स्पष्ट उल्लेख किया है कि भट्टारक शुभचन्द्र जो सोलहवी शताब्दी मे हो गये हैं उनके गुरु विजय-कीर्ति के ये गुरु थे।

ये आचार्यवर विक्रम सवत् के १५६० वें वर्ष मे विद्यमान थे और उस समय इस ग्रन्थ का इन्होने निर्माण किया था, क्योकि इसी ग्रन्थ मे—

यदैव विक्रमातीता:, शत पचदशाधिका ।
षष्टि: सवत्सरा जातास्तदेय निर्मिता कृति । अ १८ श्लोक

अर्थात्—जिस समय विक्रम सवत् के पन्द्रह सो साठ वर्ष बीत चुके थे उस समय इस तत्वज्ञान तरगिणी ग्रन्थ का निर्माण किया था। इस श्लोक से इन्होने यह बात बतलाई है। बस इनकी जीवनी की इन दो बातो के अर्थात् पट्ट और स्थितिकाल के सिवाय अपने जीवन मे इन्होने कितने ग्रन्थो का निर्माण किया और अन्य क्या-क्या अद्भुत कार्य किये यह कुछ भी वृत्त ज्ञात नही हुआ।

निश्चय ही वे सस्कृत भाषा के प्रकांड विद्वान एवं कवि थे, जब हम श्लोकों को गाते हैं या पढते हैं तो हृदय, भाव विभोर हो जाता है। सस्कृत भाषा का यह विशेष गुण है कि थोडे से शब्दो मे श्लोको के माध्यम से अधिक से अधिक कहा जा सकता है और वह सब "तत्वज्ञान तरंगिणी" मे स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है।

स्व० आदरणीय पंडित श्री गजाधरलालजी न्यायतीर्थ जिन्होने उक्त ग्रन्थ का अविकल अनुवाद एव सुन्दर भावार्थ किया है, उसे भी यथानुरूप अक्षरशः ग्रन्थ मे प्रकाशित किया गया है। हम पडितजी के प्रति कृतज्ञ है। अस्तु!

खडवा
( म० प्र० )

शान्तिभाई सर्राफ
ओमन्दर जैन



# अध्याय–सूचिका





# "यतिभावनाष्टकम्"

( आचार्य पद्मनन्दि )

आदाय व्रतमात्मतत्त्वममलं ज्ञात्वाथ गत्वा वनं
निःशेषामपि मोहकर्मजनितां हित्वा विकल्पावलिम् ।
ये तिष्ठन्ति मनोमरुच्चिदचलैकत्वप्रमोदं गता
निष्कम्पा गिरिवज्जयन्ति मुनयस्ते सर्वसंगोज्झिताः ॥१॥

अर्थः—जो मुनि व्रतको ग्रहण करके, निर्मल आत्मतत्त्वको जान करके, वनमे जा करके, तथा मोहनीय कर्म के उदयसे उत्पन्न होने वाले सब ही विकल्पो के समूह को छोड़ करके मनरूपी वायुसे विचलित न होनेवाले स्थिर चैतन्यमे एकत्वके आनन्दको प्राप्त होते हुए पर्वत के समान निश्चल रहते हैं वे सम्पूर्ण परिग्रह से रहित मुनि जयवन्त होवें ॥१॥

चेतोवृत्तिनिरोधनेन करणग्रामं विधायोद्वसं ।
तत्संहृत्य गतागतं च मरुतो धैर्यं समाश्रित्य च ।
पर्यङ्केन मया शिवाय विधिवच्छून्यैकभूभृद्दरी-
मध्यस्थेन कदा चिदर्पितदृशा स्थातव्यमन्तर्मुखम् ॥२॥

अर्थ :—मुनि विचार करते हैं कि मैं मनके व्यापारको रोकता हुआ इन्द्रिय समूह को वीरान करके (जीत करके), वायु के गमनागमन को संकुचित करके धैर्य का अवलम्बन लेकर, तथा मोक्षप्राप्ति के निमित्त विधिपूर्वक पर्वत की एक निर्जन गुफा के बीच मे पद्मासन से स्थित होकर अपने स्वरूप पर दृष्टि रखता हुआ कब चेतन आत्मा मे लीन होकर स्थित होऊंगा ? ॥२॥

धूलीधूसरितं विमुक्तवसनं पर्यङ्कमुद्रागतं
शान्तं निर्वचनं निमीलितदृशं तत्त्वोपलम्भे सति ।

उत्कीर्णं दृषदीव मां वनभुवि भ्रान्तो मृगाणां गणः
पश्यत्युद्गतविस्मयो यदि तदा मादृग्जनः पुण्यवान् ॥३॥

अर्थ —तत्त्वज्ञान के प्राप्त हो जाने पर धूलि से मलिन (अस्नात), वस्त्र से रहित, पद्मासन से स्थित, शान्त वचनरहित तथा आखो को मीचे हुए, ऐसी अवस्था को प्राप्त हुए मुझको यदि वनभूमि मे भ्रम को प्राप्त हुआ मृगो का समूह आश्चर्यचकित होकर पत्थर में उकेरी हुई मूर्ति समझने लग जावे तो मुझ जैसा मनुष्य पुण्यशाली होगा ॥३॥

वासः शून्यमठे क्वचिन्निवसनं नित्यं ककुम्मण्डलं
संतोषो धनमुन्नतं प्रियतमा क्षान्तिस्तपो वर्तनम् ।
मैत्री सर्वशरीरिभिः सह सदा तत्त्वैकचिन्तासुखं
चेदास्ते न किमस्ति मे शमवतः कार्यं न किंचित् परैः ॥४॥

अर्थ ः—यदि मेरा किसी निर्जन उपाश्रय मे निवास हो जाता है, सदा दिशासमूह ही मेरा वस्त्र बन जाता है अर्थात् यदि मेरे पास किंचित् मात्र भी परिग्रह नहीं रहता है, सन्तोष ही मेरा उन्नत धन हो जाता है, क्षमा ही मेरी प्यारी स्त्री बन जाती है, एक मात्र तप ही मेरा व्यापार हो जाता है, सब ही प्राणियो के साथ मेरा मैत्रीभाव हो जाता है, तथा यदि मैं सदा ही एक मात्र तत्त्वविचार से उत्पन्न होने वाले सुख का अनुभव करने लग जाता हू, तो फिर अतिशय शान्ति को प्राप्त हुए मेरे पास क्या नही है ? सब कुछ है । ऐसी अवस्था मे मुझको दूसरो से कुछ भी प्रयोजन नही रहता है ॥४॥

लब्ध्वा जन्म कुले शुचौ वरवपुर्बुद्ध्वा श्रुतं पुण्यतो
वैराग्य च करोति यः शुचि तपो लोके स एकः कृती ।
तेनैवोज्झितगौरवेण यदि वा ध्यानामृतं पीयते
प्रासादे कलशस्तदा मणिमयो हैमे समारोपितः ॥५॥

अर्थ :—लोक मे जो मनुष्य पुण्य के प्रभाव से उत्तम कुल मे जन्म लेकर, उत्तम शरीर को पाकर और आगम को जान करके वैराग्य को प्राप्त होता हुआ निर्मल तप करता है वह अनुपम पुण्यशाली है। वही मनुष्य यदि प्रतिष्ठा के मोह ( आदर सत्कार का भाव ) को छोड़कर ध्यानरूप अमृत का पान करता है तो समझना चाहिये कि उसने सुवर्ण-मय प्रासाद के ऊपर मणिमय कलश को स्थापित कर दिया है ॥५॥

**ग्रीष्मे भूधरमस्तकाश्रितशिलां मूलं तरोः प्रावृषि**
**प्रोद्भूते शिशिरे चतुष्पथपदं प्राप्ताः स्थिति कुर्वते ।**
**ये तेषां यमिनां यथोक्ततपसां ध्यानप्रशान्तात्मनां**
**मार्गे संचरतो मम प्रशमिनः कालः कदा यास्यति ॥६॥**

अर्थ :—जो साधु ग्रीष्म ऋतु मे पर्वत के शिखर के ऊपर स्थित शिला के ऊपर, वर्षा ऋतु मे वृक्ष के मूल मे, तथा शीत ऋतु के प्राप्त होनेपर चौरस्ते में स्थान प्राप्त करके ध्यान मे स्थित होते हैं; जो आगमोक्त अनशनादि तप का आचरण करते हैं, और जिन्होंने ध्यान के द्वारा अपनी आत्मा को अतिशय शान्त कर लिया है, उनके मार्गमे प्रवृत्त होते हुए मेरा काल अत्यन्त शान्ति के साथ कब बीतेगा ? ॥६॥

**भेदज्ञानविशेषसंहृतमनोवृत्तिः समाधिः परो**
**जायेताद्भुतधामधन्यशमिनां केषांचिदत्राचलः ।**
**वज्रे मूर्ध्नि पतत्यपि त्रिभुवने वह्निप्रदीप्तेऽपि वा**
**येषां नो विकृतिर्मनागपि भवेत् प्राणेषु नश्यत्स्वपि ॥७॥**

अर्थ :—शिर के ऊपर वज्र के गिरने पर भी, अथवा तीनो लोको के अग्नि से प्रज्वलित हो जाने पर भी, अथवा प्राणो के नाश को प्राप्त होते हुए भी जिनके चित्त मे थोडा-सा भी विकारभाव नही उत्पन्न होता है; ऐसे आश्चर्यजनक आत्मतेज को धारण करनेवाले किन्ही विरले ही श्रेष्ठ मुनियो के वह उत्कृष्ट निश्चल समाधि होती है

जिसमे भेदज्ञान विशेष के द्वारा मन का व्यापार ( दुष्प्रवृत्ति ) रुक जाता है ॥७॥

अन्तस्तत्त्वमुपाधिवर्जितमहंव्याहारवाच्यं परं
ज्योतिर्यैः कलितं श्रितं च यतिभिस्ते सन्तु नः शान्तये ।
येषां तत्सदनं तदेव शयनं तत्संपदस्तत्सुखं
तद्वृत्तिस्तदपि प्रियं तदखिलश्रेष्ठार्थ संसाधकम् ॥८॥

अर्थ :—जिन मुनियो ने बाह्य-अभ्यन्तर परिग्रह से रहित और 'अहम्' शब्द के द्वारा कहे जानेवाले उत्कृष्ट ज्योतिस्वरूप अन्तस्तत्त्व अर्थात् अन्तरात्मा के स्वरूप को जान लिया है तथा उसीका आश्रय भी किया है, एव जिन मुनियों का वही आत्मतत्त्व भवन है, वही शय्या है, वही सम्पत्ति है, वही सुख है, वही व्यापार है वही प्यारा है, और वही समस्त श्रेष्ठ पदार्थों को सिद्ध करने वाला है, वे मुनि हमे शान्ति के लिये होवें ॥८॥

पापारिक्षयकारि दातृ नृपतिस्वर्गापवर्गश्रियं
श्रीमत्पङ्कजनन्दिभिर्विरचितं चिच्चेतनानन्दिभिः ।
भक्त्या यो यतिभावनाष्टकमिदं भव्यस्त्रिसंध्यं पठेत्
किं किं सिध्यति वाञ्छितं न भुवने तस्यात्र पुण्यात्मनः ॥९॥

अर्थ —आत्मचैतन्य मे आनन्द का अनुभव करने वाले श्रीमान् पद्मनन्दी ( भव्य जीवों को प्रफुल्लित करनेवाले गणधरादिको या पद्मनन्दी मुनि ) के द्वारा रचा गया यह आठ श्लोकमय 'यति भावना' प्रकरण पापरूप शत्रु को नष्ट करके राजलक्ष्मी, स्वर्गलक्ष्मी और मोक्ष लक्ष्मी को भी देने वाला है । जो भव्य जीव तीनों सध्याकालो ( प्रात, मध्याह्न और सायकाल ) मे भक्तिपूर्वक इस यतिभावनाष्टक को पढता है उस पुण्यात्मा जीव को यहा लोक में कौन कौन-सा अभीष्ट पदार्थ सिद्ध नही होता है ? अर्थात् उसे सभी अभीष्ट पदार्थ सिद्ध होते हैं ॥९॥

इस प्रकार यतिभावनाष्टक समाप्त हुआ ।



भट्टारक–श्री ज्ञानभूषण विरचिता

# तत्व ज्ञान तरंगिणी

शुद्ध चिद्रूपका लक्षण प्रतिपादन करने वाला

## प्रथम अध्याय

**प्रणम्य शुद्धचिद्रूप सानंदं जगदुत्तम ।**
**तल्लक्षणादिकं वच्मि तदर्थी तस्य लब्धये ।।१।।**

**अर्थ**—निराकुलतारूप अनुपम आनद भोगने वाले, समस्त जगतमे उत्तम, शुद्ध चैतन्य स्वरूपको नमस्कार कर उसकी प्राप्तिका अभिलाषी, मै ( ग्रन्थकार ) उसके लक्षण आदिका प्रतिपादन करता हूँ ।

**भावार्थ**—इस श्लोकमे शुद्धचिद्रूप विशेष्य और सानंद एवं जगदुत्तम उसके विशेषण है । यहा पर शुद्ध आत्मा की जगह 'शुद्धचिद्रूप' ऐसा कहनेसे यह आशय प्रगट किया है कि ज्ञान आदि रूप चेतना और आत्मा जुदे पदार्थ नही–ज्ञान आदि रूप ही आत्मा है । अनेक महाशय आत्माको आनद स्वरूप नही मानते–उससे आनंदको जुदा मानते है, इसलिये उनको समझानेके लिये 'सानद' पद कहा है अर्थात् आत्मा आनंद स्वरूप है । नास्तिक आदि शुद्धचिद्रूपको मानते नही और उनकी दृष्टिमे वह उत्तम भी नही जंचता, इसलिये उनके बोधनार्थ यहां 'जगदुत्तम' पद दिया है अर्थात् लोकके समस्त पदार्थोमे शुद्धचिद्रूप ही उत्तम है ।।१।।

**पश्यत्यवैति विश्वं युगपन्नोकर्मकर्मणामणुभिः ।**
**अखिलैर्मुक्तो योऽसौ विज्ञेयः शुद्धचिद्रूपः ।।२।।**

**अर्थ**—जो समस्त जगतको एक साथ देखने जानने वाला है । नोकर्म और कर्मके परमाणुओ ( वर्गणाओं ) से रहित है वही शुद्धचिद्रूप है ।

**भावार्थ**—कार्माणजातिकी पुद्गलवर्गणाये लोकाकाश मे सर्वत्र भरी हुई हैं और तेल आदिकी चिकनाईसे युक्त पदार्थ पर जिसप्रकार पवनसे प्रेरे धूलिके रेणु आकर लिपट जाते है उसीप्रकार स्फटिक पाषाणके समान निर्मल भी, रागद्वेषरूपी चिकनाईसे युक्त आत्माके साथ कार्माण जाति की वर्गणाये सबद्ध हो जाती है और इसके ज्ञान दर्शन आदि स्वभावोको ढक देती है । परन्तु जो समस्त नोकर्म और कर्मोंकी वर्गणाओसे रहित है और विरोधीकर्म ( केवल ) दर्शनावरण एव ( केवल ) ज्ञानावरणका नाशकर अपने अखड दर्शन और अखड ज्ञानसे समस्त लोकको एक साथ देखने जानने वाला है उसीका नाम शुद्धचिद्रूप है । औदारिक, वैक्रियिक, आहारक ये तीन शरीर एव आहार, शरीर, इन्द्रिय, श्वासोच्छ्वास, भाषा और मन इन छह पर्याप्तियोके योग्य कर्म पुद्गल, नोकर्म हैं और ज्ञानावरण, दर्शनावरण आदि कर्म कहे जाते हैं ।।२।।

**अर्थान् यथास्थितान् सर्वान् समं जानाति पश्यति ।**
**निराकुलो गुणी योऽसौ शुद्धचिद्रूप उच्यते ।।३।।**

**अर्थ**—जो पदार्थ जिस रूपसे स्थित है उन्हे उसी रूपसे एक साथ जानने देखनेवाला, आकुलतारहित और

समस्त गुणोंका भडार शुद्धचिद्रूप कहा जाता है। यहा इतना विशेष है कि पहिले श्लोकसे सिद्धोको शुद्धचिद्रूप कहा है और इस श्लोकसे अर्हंत भी शुद्धचिद्रूप है यह बात बतलाई है ॥३॥

**स्पर्शरसगंधवर्णैः शब्दैर्मुक्तो निरंजनः स्वात्मा ।**
**तेन च स्वैरग्राह्योऽसावनुभावनागृहीतव्यः ॥४॥**

**अर्थ**—यह स्वात्मा स्पर्श, रस, गध, वर्ण और शब्दो से रहित है, निरजन है। इसलिये किसी इन्द्रिय द्वारा गृहीत न होकर अनुभवसे —स्वानुभव प्रत्यक्षसे इसका ग्रहण होता है।

**भावार्थ**—जिस पदार्थमे स्पर्श रस आदि गुण होते हैं, उसका ही प्रत्यक्ष स्पर्शन आदि इन्द्रियोसे होता है, अन्य का नही। इस स्वात्मा शुद्ध आत्मामे कोई स्पर्श आदि नही है, इसलिये स्पर्शके अभावसे इस स्पर्शन इन्द्रियसे, रसके अभावसे रसना इन्द्रियसे, गधके अभावसे घ्राण इन्द्रिय से, वर्णके अभावसे चक्षुरिन्द्रियसे, और शब्दके अभावसे श्रोत्र इन्द्रियसे नही जान सकते। किन्तु केवल 'अह अहं' इस अन्तर्मुखाकार प्रत्यक्षसे इसका ज्ञान होता है ऐसा जानना चाहिये ॥४॥

**सप्तानां धातूनां पिंडो देहो विचेतनो हेयः ।**
**तन्मध्यस्थोऽवैतीक्षतेऽखिलं यो हि सोहं चित् ॥५॥**
**आजन्म यदनुभूतं तत्सर्वं यः स्मरन् विजानाति ।**
**कररेखावत् पश्यति सोऽहं बद्धोऽपि कर्मणाऽत्यंतं ॥६॥**

**श्रुतमागमात् त्रिलोके त्रिकालजं चेतनेतरं वस्तु ।**
**य पश्यति जानाति च सोऽहं चिद्रूप लक्षणो नान्यः ॥७॥**

**अर्थ**—यह शरीर शुक्र रक्त मज्जा आदि सात धातुओ का समुदाय स्वरूप है। चेतना शक्तिसे रहित और त्यागने योग्य है, एव जो इसके भीतर समस्त पदार्थोको देखने जानने वाला है वह मैं आत्मा हूँ ॥५॥ जन्मसे लेकर आज तक जो पदार्थ अनुभवे है उन सवको स्मरण कर हाथकी रेखाओके समान जो जानता देखता है वह ज्ञानावरण आदि कर्मोमे कड़ी रीतिसे जकडा हुआ भी मैं वास्तवमे शुद्ध-चिद्रूप ही हू ॥६॥ तीन लोक और तीनो कालोमे विद्यमान चेतन और जड पदार्थोको आगमसे श्रवणकर जो देखता जानता है वह चैतन्यरूप लक्षणका धारक मैं स्वात्मा हूं। मुझ सरीखा अन्य कोई नही हो सकता। इन श्लोकोंसे आचार्य उपाध्याय और सामान्य मुनियोका भी शुद्धचिद्रूप पदसे ग्रहण किया है ॥७॥ स्वय ग्रन्थकार भी शुद्धचिद्रूप पदसे किन किन का ग्रहण है, इस बातको दिखाते हैं—

**शुद्धचिदरूप इत्युक्ते ज्ञेयाः पंचार्हदादयः ।**
**अन्येऽपि तादृशाः शुद्ध शब्दस्य बहु भेदतः ॥८॥**

**अर्थ**—शुद्धचिद्रूप पदसे यहा पर अर्हंत, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और सर्व साधु इन पाँचो परमेष्ठियोका ग्रहण है तथा इनके समान अन्य शुद्धात्मा भी शुद्धचिद्रूप शब्द से लिये हैं, क्योकि शुद्ध शब्दके बहुतसे भेद हैं।

**भावार्थ**—यदि शुद्ध निश्चयनयसे कहा जाय तो सिद्ध-परमेष्ठी ही शुद्धचिद्रूप हो सकते है, परन्तु यहाँ पर भावीनैगम-

नयसे मुनि आदिको भी शुद्धचिद्रूप माना है, क्योंकि आगे ये भी सिद्धस्वरूपको प्राप्त करेंगे ।।८।।

**नो दृक् नो धीर्न वृतं न तप इह यतो नैव सौख्यं न शक्ति-**
**र्नादोषो नो गुणीतो न परमपुरुषः शुद्धचिद्रूपतश्च ।**
**नोपादेयोऽप्यहेयो न न पररहितो ध्येयरूपो न पूज्यो**
**नान्योत्कृष्टश्च तस्मात्प्रति समयं मह तत्स्वरूप स्मरामि।९।**

**अर्थ**—यह शुद्धचिद्रूप ही सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र है। तप, सुख, शक्ति और दोषोंका अभाव स्वरूप है। गुणवान और परम पुरुष है। उपादेय-ग्रहण करने योग्य और अहेय (न त्यागने योग्य) है। पर परिणतिसे रहित ध्यान करने योग्य है। पूज्य और सर्वोत्कृष्ट है। किन्तु शुद्धचिद्रूपसे भिन्न सम्यग्दर्शन आदि कोई पदार्थ नहीं, इसलिये प्रतिसमय मैं उसीका स्मरण मनन करता हूँ।

**भावार्थ**—संसारमे जीव सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र, तप, सुख आदि पदार्थोको हितकारी और उत्तम मानते है, परन्तु शुद्धचिद्रूपकी प्राप्तिसे ये सब आपसे आप आकर प्राप्त हो जाते है, क्योंकि सम्यग्दर्शन आदि शुद्धचिद्रूपसे भिन्न कोई पदार्थ नही, इसलिये जिन महानुभावोको सम्यग्दर्शन आदि पदार्थोंके पानेकी अभिलाषा है उन्हे चाहिये कि वे शुद्धचिद्रूपका ही स्मरण मनन ध्यान करे ।।९।।

**ज्ञेयो दृश्योऽपि चिद्रूपो ज्ञाता दृष्टा स्वभावतः ।**
**न तथाऽन्यानि द्रव्याणि तस्माद् द्रव्योत्तमोऽस्ति सः ।१०।**

**अर्थ**—यद्यपि यह चिद्रूप, ज्ञेय-ज्ञानका विषय दृश्य-दर्शनका विषय है। तथापि स्वभावसे ही यह पदार्थोंका जानने और देखने वाला है, परन्तु अन्य कोई पदार्थ ऐसा नही जो ज्ञेय और दृश्य होने पर जानने देखने वाला हो, इसलिये यह चिद्रूप समस्त द्रव्योमें उत्तम है।

**भावार्थ**—जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश और कालके भेदसे द्रव्य छह प्रकारके हैं। उन सबमें जीव द्रव्य सब द्रव्योमे उत्तम है, क्योंकि दूसरोसे जाना देखा जाने पर भी यह ज्ञाता और दृष्टा है। परन्तु इससे अन्य सब द्रव्य जड है, इसलिये वे ज्ञान और दर्शनके ही विषय है, अन्य किसी पदार्थको देखते जानते नही ॥१०॥

**स्मृतेः पर्यायाणामवनिजलभृतामिंद्रियार्थागसां च**
**त्रिकालानां स्वान्योदित वचनततेः शब्दशास्त्रादिकानां।**
**सुतीर्थानामस्त्रप्रमुखकृतरुजा क्ष्माव्हाणां गुणानां**
**विनिश्चेयः स्वात्मा सुविमलमतिभिर्दृष्टबोधस्वरूपः।११।**

**अर्थ**—जिनकी बुद्धि विमल है—स्व और परका विवेक रखनेवाली है, उन्हे चाहिये कि वे दर्शन ज्ञान स्वरूप अपनी आत्माको बाल, कुमार और युवा आदि अवस्थाओ, क्रोध, मान, माया आदि पर्यायोके स्मरणसे, पर्वत और समुद्रके ज्ञानसे, रूप रस गंध आदि इन्द्रियोके विषय और अपने अपराधोके स्मरणसे, भूत भविष्यत् और वर्तमान तीनो कालोके ज्ञानसे, अपने पराये वचनोके स्मरणसे, व्याकरण न्याय आदि शास्त्रोके मनन ध्यानसे, निर्वाणभूमियो के देखने जाननेसे, शस्त्र आदिसे उत्पन्न हुये घावोके ज्ञान

से, भाँति २ के वृक्षोंकी पहिचानसे और भिन्न २ पदार्थों के भिन्न २ गुणोंके ज्ञानसे पहिचाने ।

**भावार्थ**—जो पदार्थ ज्ञानशून्य जड हैं उनके अंदर यह सामर्थ्य नही कि वे बाल कुमार वृद्ध आदि अवस्था, क्रोध मान माया आदि पर्याय, पर्वत, समुद्ररूप आदि इन्द्रियोंके विषय, अपने पराये अपराध, तीन काल, अपने परके वचन, न्याय व्याकरण आदि शास्त्र, निर्वाणभूमि, घाव आदिका दुःख, भांति २ के वृक्ष और पदार्थोंके भिन्न २ गुण जान सके, उन्हे तो दर्शन ज्ञान स्वरूप आत्मा ही जान सकता है, इसलिये पर्याय आदिके स्मरण ज्ञानको रखने वाले आत्मा को अन्य पदार्थोंसे जुदा कर पहिचान लेना चाहिये ॥११॥

**ज्ञप्त्या दृक् चिदित ज्ञेया सा रूपं यस्य वर्त्तते ।**
**स तथोक्तोऽन्यद्रव्येण मुक्तत्वात्, शुद्ध इत्यसौ ॥१२॥**
**कथ्यते स्वर्णवत् तज्ज्ञैः सोहं नान्योस्मि निश्चयात् ।**
**शुद्धचिद्रूपोऽहमिति षड्वर्णार्थो निरुच्यते ॥१३॥युग्म॥**

**अर्थ**—ज्ञान और दर्शनका नाम चित् है। जिसके यह विद्यमान हो वह चिद्रूप–आत्मा कहा जाता है। तथा जिसप्रकार कीट कालिमा आदि अन्य द्रव्योसे रहित सुवर्ण शुद्ध सुवर्ण कहलाता है, उसी प्रकार जिस समय यह चिद्रूप समस्त पर द्रव्योसे रहित हो जाता है उस समय शुद्ध चिद्रूप कहा जाता है। वही शुद्ध चिद्रूप निश्चयसे मै हूँ इस प्रकार "शुद्धचिद्रूपोऽह" इन छह वर्णोका परिष्कृत अर्थ समझना चाहिये ।

**भावार्थ**—जिस प्रकार सुवर्णके चाकचिक्य पीतता आदि गुण धारण करने वाला सुवर्ण कहा जाता है और

अग्निसे तपाने पर जब कीट कालिमादि पर पदार्थ उससे जुदे हो जाते हैं तब वह शुद्ध सुवर्ण कहलाता है। उसीप्रकार जिसमे ज्ञान दर्शनरूप चित् शक्ति हो वह चिद्रूप है और जो समस्त कर्म आदि पर द्रव्योसे रहित हो गया हो किं वा 'अपनी आत्माको पर द्रव्योसे रहित मानने वाला हो' उसे शुद्ध चिद्रूप समझना चाहिये और वैसा शुद्ध चिद्रूप मैं हूँ ऐसा विचारना चाहिये ॥१२-१३॥

**दृष्टैर्ज्ञातैः श्रुतैर्वा विहितपरिचितैर्निदितैः संस्तुतैश्च,**
**नीतः सस्कार कोटि कथमपि विकृति नाशनं संभवं वै।**
**स्थूलैः सूक्ष्मैर जीवैरसुनिकर युतैः खाप्रियैः खप्रियैस्तै-**
**रन्यैर्द्रव्यैर्न साध्य किमपि मम चिदानंदरूपस्य नित्यं ।१४।**

**अर्थ**—मेरा आत्मा चिदानंद स्वरूप है मुझे पर द्रव्यो से चाहे वे देखे हो, जाने हो, परिचयमे आये हो, बुरे हो, भले हो, भले प्रकार सस्कृत हो, विकृत हो, नष्ट हो, उत्पन्न हो, स्थूल हो, सूक्ष्म हों, जड हो, चेतन हो, इन्द्रियोको प्रिय हो, वा अप्रिय हो, कोई प्रयोजन नही।

**भावार्थ**—जब तक मुझे अपने चिदानंदस्वरूप का ज्ञान न था तब तक मैं बाह्य पदार्थोंमे लिप्त था—उन्हें ही अपना समझता था तथा दृष्ट, श्रुत, अनुभूत, भले, बुरे, प्रिय और अप्रिय आदि मानकर, हर्ष विषाद करने लगता था, परन्तु जब मुझे आत्मिक चिदानंद स्वरूपका भान हुआ तब मुझे स्पष्ट जान पड़ा कि पर पदार्थोंसे मेरा किसी प्रकारका उपकार नही हो सकता, इसलिये इनसे तनिक भी प्रयोजन नही सध सकता ॥१४॥

विक्रियाभिरशेषाभिरंगकर्मप्रसूतिभिः ।
मुक्तो योऽसौ चिदानंदो युक्तोऽनंतदृगादिभिः ॥१५॥

**अर्थः**—यह चिदानंद, शरीर और कर्मोंके समस्त विकारोसे रहित है और अनतदर्शन अनतज्ञान आदि आत्मिक गुणोसे संयुक्त है ।

**भावार्थः**—अंग और कर्म जड है । वे चिदानद स्वरूप आत्माको किसी प्रकार विकृत नही बना सकते, इसलिये यह चिदानंद स्वरूप आत्मा उनके विकारोसे सर्वथा विमुक्त है तथा अनंतदर्शन अनंतज्ञान आदि जो इसके निज स्वरूप है उनसे सर्वदा भूषित है ॥१५॥

असावनेकरूपोऽपि स्वभावादेकरूप भाग् ।
अगम्यो मोहिनां शीघ्रगम्यो निर्मोहिनां विदां ॥१६॥

**अर्थः**—यद्यपि यह चिदानद स्वरूप आत्मा, अनेक स्वरूप है तथापि स्वभावसे यह एक ही स्वरूप है, जो मूढ़ है—मोहकी शृंखलासे जकडे हुए है, वे इसका जरा भी पता नही लगा सकते; परन्तु जिन्होने मोहको सर्वथा नष्ट कर दिया है, वे इसका बहुत जल्दी पता लगा लेते है ।

**भावार्थ**—आत्मा अनतज्ञान अनतदर्शन अनतसुख अनतवीर्य आदि अनंत गुणोका भडार है, इसलिये इसे अनंत-ज्ञान स्वरूप अनत दर्शन स्वरूप अनतसुखस्वरूप आदि कहते है, परन्तु वास्तवमे यह एक स्वरूप—चेतनस्वरूप ही है । जो मनुष्य मोहके नशे मे मत्त है—पर द्रव्योको अपना मान सदा उनमे अनुरक्त रहते है, वे रत्ती भर भी इस चिदानद स्वरूप

आत्माका पता नही पा सकते, किन्तु जो मोहसे सर्वथा रहित हैं—परपदार्थोंको जरा भी नहीं अपनाते वे बहुत ही जल्दी इसके स्वरूपका आस्वाद कर लेते है ॥१६॥

**चिद्रूपोऽयमनाद्यंतः स्थित्युत्पत्तिव्ययात्मकः ।**
**कर्मणाऽस्ति युतोऽशुद्धः शुद्धः कर्मविमोचनात् ॥१७॥**

**अर्थ.**—यह चिदानंद स्वरूप आत्मा, अनादि अनत है। उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य तीनो अवस्था स्वरूप है। जबतक कर्मोंसे युक्त बना रहता है, तबतक अशुद्ध और जिस समय कर्मोंसे सर्वथा रहित हो जाता है, उस समय शुद्ध हो जाता है।

**भावार्थः**—यह चिदानद स्वरूप आत्मा कब हुआ और कब नष्ट होगा ऐसा नही कह सकते, इसलिये अनादि अनत है। कभी इसकी घट ज्ञानरूप पर्याय उत्पन्न होती है और कभी वह नष्ट होती है तथा इसका चेतना स्वरूप सदा विद्यमान रहता है, इसलिये यह उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य तीनो अवस्थाओका धारक है। और जब तक यह कर्मो के जालमे फँसा रहता है तब तक तो अशुद्ध रहता है और कर्मोंसे सर्वथा जुदा होते ही शुद्ध हो जाता है ॥१७॥

**शून्याशून्यस्थूलसूक्ष्मोस्तिनास्तिनित्याऽनित्याऽमूर्तिमूर्तित्वमुख्यैः ।**
**धर्मैर्युक्तोऽप्यन्यद्रव्यैर्विमुक्तः चिद्रूपोयं मानसे मे सदास्तु ॥१८॥**

**अर्थः**—यह चैतन्यस्वरूप आत्मा शून्यत्व, अशून्यत्व, स्थूलत्व, सूक्ष्मत्व, अस्तित्व, नास्तित्व, नित्यत्व, अनित्यत्व, अमूर्तित्व और मूर्तित्व आदि अनेक धर्मोंसे सयुक्त है और पर

द्रव्योके सम्बन्धसे विरक्त है, इसलिये ऐसा चिद्रूप सदा मेरे हृदयमें विराजमान रहो।

**भावार्थ**—यह चित्स्वरूप आत्मा निश्चयनयसे कर्मोंसे सर्वथा रहित है, इसलिये शून्य है, व्यवहारनयसे कर्मोंसे संबद्ध है, इसलिये अशून्य भी है। स्वद्रव्य, स्वक्षेत्र, स्वकाल और स्वभावकी अपेक्षा अस्तिस्वरूप है, परद्रव्य, परक्षेत्र, परकाल और परभावकी अपेक्षा नास्तिस्वरूप है। स्वस्वरूपसे सदा विद्यमान रहना है, इसलिये द्रव्यार्थिकनयकी अपेक्षा नित्य है और प्रति समय इसके ज्ञान दर्शन आदि गुणोमे परिणमन हुआ करता है, इसलिये पर्यायार्थिकनयकी अपेक्षा अनित्य भी है। कर्मोंसे नीर क्षीरकी ज्यों एकम एक है, इसलिये कथचित् मूर्त्त भी है और निश्चयनयसे कर्मोंसे सदा जुदा है, इसलिये कथचित् अमूर्त्त भी है। इसीप्रकार वस्तुत्व प्रमेयत्व आदि भी गुण इसके अंदर विराजमान हैं और शरीर आदि बाह्य द्रव्योसे यह सर्वथा रहित है ॥१८॥

**ज्ञेयं दृश्यं न गम्यं मम जगति किमप्यस्ति कार्यं न वाच्यं**
**ध्येयं श्रव्यं न लभ्यं न च विशदमतेः श्रेयमादेयमन्यत् ।**
**श्रीमत्सर्वज्ञवाणी जलनिधिमथनात् शुद्धचिद्रूप रत्नं**
**यस्माल्लब्धं मयाहो कथमपि विधिनाऽप्राप्तपूर्वंप्रियं च ॥१९॥**

**अर्थ**—भगवान सर्वज्ञकी वाणीरूपी समुद्रके मथन करनेसे मैंने बडे भाग्यसे शुद्ध चिद्रूपरूपी रत्न प्राप्त कर लिया है और मेरी बुद्धि परपदार्थोंको निज न माननेसे स्वच्छ हो चुकी है, इसलिये अब मेरे लिये ससारमे कोई पदार्थ न जानने

लायक रहा और न देखने योग्य, ढूंढने योग्य, कहने योग्य, ध्यान करने योग्य, सुनने योग्य, प्राप्त करने योग्य, आश्रय करने योग्य, और ग्रहण करने योग्य ही रहा, क्योंकि यह शुद्धचिद्रूप अप्राप्त पूर्व—पहिले कभी भी प्राप्त न हुआ था, ऐसा है और अतिप्रिय है।

**भावार्थ**—ससारमे अन्य समस्त पदार्थ प्राप्त कर लिये। अभी तक केवल शुद्धचिद्रूप पदार्थ नही पाया था और उसके अभावमे पर पदार्थों को आत्मिक मानकर बुद्धि भी मलिन हो रही थी, परन्तु भगवान जिनेन्द्रके उपदेशसे आज मुझे शुद्धचिद्रूपकी प्राप्ति हो गई है। परपदार्थ कभी मेरे हितकारी नही बन सकते, ऐसा निश्चय होनेसे मेरी बुद्धि भी निर्मल है, इसलिये ससारमे मेरे लिये जानने, देखने, ढूंढने आदिके योग्य कोई पदार्थ न रहा। शुद्धचिद्रूपके लाभसे मैंने सबको जान लिया, देख लिया और सुन आदि लिया ॥१९॥

**शुद्धश्चिद्रूपरूपोहमिति मम दधे मंक्षु चिद्रूपरूपं**
**चिद्रूपेणैव नित्यं सकलमलभिदा तेनचिद्रूपकाय।**
**चिद्रूपाद् भूरिसौख्यात् जगति वरतरात्तस्य चिद्रूपकस्य**
**माहात्म्य वेत्ति नान्यो विमलगुणगणो जातु चिद्रूपकेऽज्ञात्॥२०**

**इति मुमुक्षु भट्टारक श्री ज्ञानभूषणविरचितायां तत्त्वज्ञान तरंगिण्यां**
**शुद्धचिद्रूप लक्षणप्रतिपादकः प्रथमोऽध्यायः ॥१॥**

**अर्थः**—शुद्धचित्स्वरूपी मै समस्त दोषोंके दूर करने वाले चित्स्वरूपके द्वारा चिद्रूपकी प्राप्तिके लिये सौख्यके भंडार और परम पावन चिद्रूपसे अपने चिद्रूपको धारण करता हूं। मुझसे भिन्न अन्य मनुष्य उसके विषयमे अज्ञानी

है, इसलिये वह चित्स्वरूपका भले प्रकार ज्ञान नही रख सकता और ज्ञानके न रखनेसे उसके माहात्म्यको न जानकर उसे धारण भी नही कर सकता।

**भावार्थ**—जो मनुष्य जिस बातको जानता है, वही उसकी प्राप्तिके लिये उद्योग करता है और उसे प्राप्त कर सकता है। अज्ञानी मनुष्य अज्ञात पदार्थकी प्राप्तिके लिये न उद्योग कर सकता है और न उसे धारण ही कर सकता है। मै शुद्धचित्स्वरूप हूँ, ऐसा चिद्रूपका मुझे ज्ञान है और उसके माहात्म्यको भी भलेप्रकार समझता हूँ, इसलिए उसके द्वारा उससे उसकी प्राप्तिके लिये मैं उसे धारण करता हूँ, किन्तु जो मनुष्य चिद्रूपका ज्ञान नही रखता और चिद्रूपके माहात्म्यको भी नही जानता वह उसे धारण भी नही कर सकता ॥२०॥

**इसप्रकार मोक्षप्राप्तिके अभिलाषी भट्टारक ज्ञानभूषण द्वारा विरचित तत्त्वज्ञान तरंगिणीमें शुद्धचिद्रूपका लक्षण प्रतिपादन करनेवाला पहिला अध्याय समाप्त हुआ ॥ १ ॥**



शुद्धचिद्रूपके ध्यानका उत्साह प्रदान करनेवाला

# द्वितीय अध्याय

मृत्पिंडेन विना घटो न न पटस्तंतून् विना जायते
धातुर्नैव विना दलं न शकटः काष्ठं विना कुत्रचित् ।
सत्स्वन्येष्वपि साधनेषु च यथा धान्यं न बीजं विना
शुद्धात्मस्मरणं विना किल मुनेर्मोक्षस्तथा नैव च ॥१॥

**अर्थ**—जिसप्रकार अन्य सामान्य कारणोके रहनेपर भी असाधारण कारण मिट्टीके पिंडके विना घट नही बन सकता, ततुओ के विना पट, खदक (जिस जगह गेरू आदि उत्पन्न होते हैं ) के बिना गेरू आदि धातु, काठके बिना गाड़ी और बीजके बिना धान्य नही हो सकता, उसीप्रकार जो मुनि मोक्षके अभिलाषी हैं—मोक्ष स्थान प्राप्त करना चाहते हैं वे भी विना शुद्धचिद्रूपके स्मरणके उसे नही पा सकते ।

**भावार्थ**—मूलमे साधारण कारणोकी मौजूदगी होनेपर भी यदि असाधारण कारण न हो तो कदापि कार्य नही हो सकता । घटकी उत्पत्तिमे असाधारण कारण मृत्पिड, पटकी उत्पत्तिमे ततु, धातुकी उत्पत्तिमे खदक, गाडीकी उत्पत्तिमे काष्ठ और धान्यकी उत्पत्तिमे असाधारण कारण बीज है । तो जिसप्रकार मृत्पिड आदिके विना घट आदि नही बन सकते, उसीप्रकार मोक्षकी प्राप्तिमे असाधारण कारण शुद्ध आत्माका स्मरण है, इसलिये अन्य हजारो सामान्य कारणो के जुटाने पर भी बिना शुद्धचिद्रूपके स्मरणके मोक्ष प्राप्ति भी

कदापि नही हो सकती, इसलिये मोक्ष प्राप्तिके अभिलाषियों को चाहिये कि वे अवश्य शुद्धात्माका स्मरण करे ॥१॥

**बीजं मोक्षतरोर्भवार्णवतरी दुःखाटवीपावको**
**दुर्गं कर्मभियां विकल्परजसां वात्यागसां रोधनं ।**
**शस्त्रं मोहजये नृणामशुभतापर्यायरोगौषधं**
**चिद्रूपस्मरणं समस्ति च तपोविद्यागुणानां गृहं ॥२॥**

**अर्थ**—यह शुद्धचिद्रूपका स्मरण मोक्षरूपी वृक्षका कारण है। ससाररूपी समुद्रसे पार होनेके लिए नाव है। दुख.रूपी भयंकर वनके लिये दावानल है। कर्मोसे भीत मनुष्योके लिए सुरक्षित सुदृढ किला है। विकलपरूपी रजके उड़ानेके लिये पवनका समूह है। पापोका रोकने वाला है। मोहरूप सुभटके जीतनेके लिये शस्त्र है। नरक आदि अशुभ पर्यायरूपी रोगोके नाश करनेके लिये उत्तम अव्यर्थ औषध है एवं तप, विद्या और अनेक गुणोंका घर है।

**भावार्थ**—जो मनुष्य शुद्धचिद्रूपका स्मरण करनेवाला है वह मोक्ष प्राप्त कर लेता है, संसारको पार कर लेता है, समस्त दु खोको दूर कर देता है, कर्मोके भयसे रहित हो जाता है, विकल्प और पापोंका नाश कर देता है, मोहको जीत लेता है, नरक आदि पर्यायोसे सर्वदाके लिये छूट जाता है और अनेक तप विद्या आदि गुणोकी भी प्राप्ति कर लेता है। इसलिये शुद्धचिद्रूपका अवश्य स्मरण करना चाहिये ॥२॥

**क्षुत्तृड्रुग्शीतातपजलवचसः शस्त्रराजादिभीभ्यो**
**भार्यापुत्रारिनैः स्वानलनिगडगवाद्यश्वरैकंटकेभ्यः ।**

**संयोगायोगदंशप्रपतनरजसो मानभंगादिकेभ्यो**
**जातं दुःखं न विद्मः क्व च पटति नृणांशुद्धचिद्रूपभाजां ।।३।।**

**अर्थ**—संसारमें जीवोको क्षुधा, तृषा, रोग, वात, ठंडी, उष्णता, जल, कठोर वचन, शस्त्र, राजा, स्त्री, पुत्र, शत्रु, निर्धनता, अग्नि, बेड़ो, गौ, भैंस, घोडे, धन, कटक, संयोग, वियोग, डांस, मच्छर, पतन, धूलि और मानभंग आदिसे उत्पन्न हुये अनेक दु.ख भोगने पडते हैं; परन्तु न मालूम जो मनुष्य शुद्धचिद्रूपके स्मरण करने वाले है उनके वे दु.ख कहां विलीन हो जाते हैं ?

**भावार्थ.**—जो महानुभाव शुद्धात्माका स्मरण करने वाले हैं, उन्हें भूख नही सताती, प्यास दु ख नही देती, रोग नही होता, वात नही सताती, ठड नही लगती, उष्णता व्याकुल नही करती, जलका उपद्रव नही होता, क्रूर मनुष्यों द्वारा कहे हुये दुष्ट वचन दु'ख नही पहुचाते, राजा आदि दण्ड नही दे सकता, दुष्ट स्त्री, पुत्र-शत्रुओसे उत्पन्न हुआ दुःख नही भोगना पड़ता, निर्धनता—दरिद्रता नही होती, अग्निका उपद्रव नही सहन करना पड़ता, बधनमे नही बँधना पडता, गौ और अश्व आदिसे पीडा नही होती, धनकी चोरीसे दु ख नही होता, काटे दुःख नही देते, अनिष्ट पदार्थोंका सयोग नही होता, इष्ट पदार्थ वियुक्त नही होते, डास मच्छर दु ख नही दे सकते, पतन नही हो सकता तथा धूलि और मानभग का भी कष्ट नही भोगना पड़ता इसलिये शुद्धचिद्रूपका स्मरण परम सुख देनेवाला है ।।३।।

**स कोपि परमानंदश्चिद्रूपध्यानतो भवेत् ।**
**तदंशोपि न जायेत त्रिजगत्स्वामिनामपि ।।४।।**

**अर्थः**—शुद्धचिद्रूपके ध्यानसे वह एक अद्वितीय और अपूर्व ही आनन्द होता है कि जिसका अंश भी तीन जगतके स्वामी इन्द्र आदिको प्राप्त नही हो सकता ।

**भावार्थः**—इन्द्र, नरेन्द्र और धरणेद्र यद्यपि सर्वोत्तम विषयसुखका भोग करते है, परन्तु वह सुख, सुख नहीं कहलाता क्योकि शुद्धचिद्रूपके ध्यानसे उत्पन्न हुये आत्मिक नित्य सुखकी वह अनित्य तथा परपदार्थोंसे जन्य होनेसे अंश मात्र भी तुलना नही कर सकता ।।४।।

**सौख्यं मोहजयोऽशुभास्रवहतिर्नाशोतिदुष्कर्मणा-**
**मत्यंतं च विशुद्धता नरि भवेदाराधना तात्त्विकी ।**
**रत्नानां त्रितय नृजन्म सफलं संसार भीनाशन**
**चिद्रूपोहमितिस्मृतेश्च समता सद्भ्यो यशः कीर्त्तनं ।।५।।**

**अर्थः**—"मैं शुद्धचिद्रूप हू" ऐसा स्मरण होते ही नानाप्रकारके सुखोंकी प्राप्ति होती है । मोहका विजय, अशुभ आस्रव और दुष्कर्मोका नाश, मान्यता, अतिशय विशुद्धता, सर्वोत्तम आराधना, सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र रूपी रत्नोकी प्राप्ति, मनुष्य जन्म की सफलता, ससारके भयका नाश, सर्वजीवोमे समता और सज्जनोके द्वारा कीर्ति का गान होता है ।

**भावार्थः**—शुद्धचिद्रूपका स्मरण ही जब सौख्यका कर्ता, मोहका जीतने वाला, अशुभ आस्रव एवं दुष्कर्मोंका हर्ता होता है और मान्यता, अतिशय विशुद्धता, सर्वोत्तम

आराधना, सम्यग्दर्शन आदि रत्नोकी प्राप्ति, मनुष्य जन्मकी सफलता, ससारके भयका नाश, सर्वजीवोमे समता एव सज्जनोसे कीर्तिगान कराने वाला है, तव उसकी प्राप्ति तो और भी उत्तमोत्तम फल प्रदान करने वाली होगी, इसलिये उत्तम पुरुषोको चाहिये कि वे शुद्धचिद्रूपका सदा स्मरण करते हुये उसकी प्राप्तिका उपाय करें ॥५॥

**वृत्तं शीलं श्रुतं चाखिलखजयतपोदृष्टिसद्भावनाश्च**
**धर्मो मूलोत्तराख्या वरगुणनिकरा आगसां मोचनं च ।**
**बाह्यांतः सर्वसंगत्यजनमपि विशुद्धांतरंगं तदानी—**
**मूर्मीणां चोपसर्गस्य सहनमभवच्छुद्धचित्तस्थितस्य ॥६॥**

अर्थः—जो महानुभाव शुद्धचिद्रूपमे स्थित है उसके सम्यक्चारित्र, शील और शास्त्रकी प्राप्ति होती है, इन्द्रियों का विजय होता है, तप, सम्यग्दर्शन, उत्तम भावना और धर्मका लाभ होता है मूल और उत्तमगुण प्राप्त होते हैं, समस्त पापोका नाश, वाह्य और अभ्यतर परिग्रहका त्याग और अन्तरग विशुद्ध हो जाता है एव वह नानाप्रकारके उपसर्गोंकी तरगोको भी झेल लेता है ।

**भावार्थ**—शुद्धचिद्रूपमे मनके स्थिर करनेसे उत्तमोत्तम गुण प्राप्त होते हैं और दु ख दूर हो जाते हैं, इसलिये विद्वानोको चाहिये कि वे कर्ममलरहित पवित्र चैतन्य स्वरूप आत्मामे अपना मन स्थिर करे ॥६॥

**तीर्थेषूत्कृष्टतीर्थं श्रुतिजलधिभवं रत्नमादेयमुच्चैः**
**सौख्यानां वा निधानं शिवपदगमने वाहनं शीघ्रगामि ।**

**वात्यां कर्मौघरेणौ भववनदहने पावकं विद्धि शुद्ध-**
**चिद्रूपोहं विचारादिति वरमतिमन्नक्षराणां हि षट्कं ।।७।।**

**अर्थः**—ग्रंथकार उपदेश देते है कि—हे मतिमन् ! 'शुद्धचिद्रूपोऽहं' मैं शुद्धचित्स्वरूप हू, ऐसा सदा तुझे विचार करते रहना चाहिये, क्योकि 'शुद्धचिद्रूपोह' ये छै अक्षर ससारसे पार करने वाले समस्त तीर्थोमें उत्कृष्ट तीर्थ है। शास्त्ररूपी समुद्रसे उत्पन्न हुए 'ग्रहण करनेके लायक' उत्तम रत्न है। समस्त सुखो के विशाल खजाने है। मोक्ष स्थानमे ले जानेके लिये बहुत जल्दी चलने वाले वाहन (सवारी) हैं। कर्मरूपी धूलिके उडानेके लिये प्रबल पवन है और ससाररूपी वनके जलानेके लिये जाज्वल्यमान अग्नि है ।।७।।

**क्व यांति कार्याणि शुभाशुभानि क्व यांति संगाश्चिदचित्स्वरूपाः ।**
**क्व यांति रागादय एव शुद्धचिद्रूपकोहंस्मरणे न विद्मः ।।८।।**

**अर्थः**— हम नही कह सकते कि—'शुद्धचिद्रूपोह' मैं शुद्धचित्स्वरूप हू, ऐसा स्मरण करते ही शुभ-अशुभ कर्म, चेतन—अचेतन स्वरूप परिग्रह और राग द्वेष आदि दुर्भाव कहां लापता हो जाते है ?

**भावार्थः**—शुद्धचिद्रूपके स्मरण करते ही शुभ-अशुभ समस्त कर्म नष्ट हो जाते है, चेतन-अचेतन स्वरूप परिग्रहोसे भी सर्वथा सबंध छूट जाता है और राग-द्वेष आदि महादुष्ट भाव भी एक ओर किनारा कर जाते हैं, इसलिये विद्वानोको चाहिये कि वे अवश्य इस चिद्रूपका स्मरण ध्यान करे ।।८।।

**मेरुः कल्पतरुः सुवर्णममृतं चिंतामणिः केवलं**
**साम्यं तीर्थंकरो यथा सुरगवी चक्री सुरेंद्रो महान् ।**

**भूभृद्भूरुहधातुपेयमणिधीवृत्ताप्तगोमानवा-**
**मर्त्येष्वेव तथा च चिंतनमिह ध्यानेषु शुद्धात्मनः ॥९॥**

**अर्थः**—जिसप्रकार पर्वतोमें मेरु, वृक्षोमे कल्पवृक्ष, धातुओमे स्वर्ण, पीने योग्य पदार्थोमे अमृत, रत्नोमे चिन्तामणि रत्न, ज्ञानोमे केवलज्ञान, चारित्रोमे समतारूप चारित्र, आप्तोमे तीर्थंकर, गायोमें कामधेनु, मनुष्योमे चक्रवर्ती और देवोमें इन्द्र महान और उत्तम हैं उसीप्रकार ध्यानोमे शुद्धचिद्रूपका ध्यान ही सर्वोत्तम है।

**भावार्थ.**—जिसप्रकार अन्य पर्वत मेरुपर्वतकी, अन्यवृक्ष कल्पवृक्षकी, अन्य धातु स्वर्णकी, अन्य पीने योग्य पदार्थ अमृतकी और अन्य रत्न आदि पदार्थ चिन्तामणि आदिकी तुलना नही कर सकते, उसीप्रकार अन्य पदार्थोंका ध्यान शुद्धात्माके ध्यानके समान नही हो सकता, इसलिये शुद्धचिद्रूपका ध्यान ही सर्वोत्तम और लाभदायक है ॥९॥

**निधानानां प्राप्तिर्न च सुरकुरुहां कामधेनोः सुधा-**
**याश्चितारत्नानामसुरसुरनराकाशगेशेंद्रि राणां।**
**खभोगानां भोगावनि भवन भुवां चाहमिंद्रादिलक्ष्म्या**
**न संतोषं कुर्यादिह जगति यथा शुद्धचिद्रूपलब्धिः॥१०॥**

**अर्थः**—यद्यपि अनेक प्रकारके निधान ( खजाने ), कल्पवृक्ष, कामधेनु, अमृत, चिन्तामणि रत्न, सुर, असुर, नर और विद्याधरोके स्वामियोकी लक्ष्मी, भोग भूमियोमे प्राप्त इन्द्रियोके भोग और अहमिन्द्र आदिकी लक्ष्मीकी प्राप्ति भी संसारमे संतोष-सुख प्रदान करने वाली है; परन्तु जिस प्रकारका संतोष शुद्धचिद्रूपकी प्राप्तिसे होता है वैसा इन किसीसे नही होता।

**भावार्थः**—अनेक प्रकारके निधान, कल्पवृक्ष आदि पदार्थ ससारमें सर्वथा दुर्लभ हैं–बड़े भाग्यसे मिलते हैं, इसलिये इनकी प्राप्तिसे भी अवश्य कुछ न कुछ संतोष होता है परन्तु वैसा सतोष नही होता जैसा कि शुद्धचिद्रूपकी प्राप्तिसे होता है, क्योकि निधान, कल्पवृक्ष आदि अनित्य हैं उनसे थोड़े कालके लिये ही संतोष हो सकता है, शुद्ध-चिद्रूप नित्य है–कभी भी इसका नाश नही हो सकता, इसलिये इसकी प्राप्तिसे जो सुख होता है वह सदा विद्यमान रहता है ॥१०॥

**ना दुर्वर्णो विकर्णो गतनयनयुगो वामनः कुब्जको वा**
**छिन्नघ्राणः कुशब्दो विकलकरयुतो वाग्विहीनोऽपि पंगुः ।**
**खंजो निःस्वोऽनधीतश्रुत इह वधिरः कुष्ठरोगादियुक्तः**
**श्लाघ्यः चिद्रूपचिंता पर इतरजनो नैव सुज्ञानवद्भिः ॥११॥**

**अर्थः**—जो पुरुष शुद्ध चिद्रूपकी चिन्तामें रत है-सदा शुद्धचिद्रूपका विचार करता रहता है वह चाहे दुर्वर्ण-काला, कवरा-वूचा, अंधा, बोना, कुबडा, नकटा, कुशब्द बोलनेवाला, हाथ रहित–टूटा, गूंगा, लूला, गजा, दरिद्र, मूर्ख, बहरा और कोढी आदि कोई भी क्यों न हो विद्वानोकी दृष्टिमें प्रशंसाके योग्य है । सब लोग उसे आदरणीय दृष्टिसे देखते; किन्तु अन्य सुन्दर भी मनुष्य यदि शुद्धचिद्रूपकी चिन्तासे विमुख है तो उसे कोई अच्छा नही कहता ।

**भावार्थः**—चाहे मनुष्य कुरूप और निर्धन ही क्यों न हो यदि वह गुणी है तो अवश्य उसके गुणोंका आदर सत्कार होता; किन्तु रूपवान धनी भी मनुष्य यदि गुणशून्य है तो

कोई भी उसका मान नहीं करता। कुवडा, अंधा, लंगडा आदि होनेपर भी यदि कोई पुरुष शुद्धचिद्रूपमे रत है तो वह अवश्य आदरणीय है; क्योकि वह गुणी है और अन्य मनुष्य चाहे वह सुन्दर, सुडौल और धनवान ही क्यो न हो यदि शुद्धचिद्रूपके ध्यानसे शून्य है, तो वह कदापि प्रशसाके योग्य नही गिना जाता ।।११।।

**रेणूनां कर्मणः संख्या प्राणिनो वेत्ति केवली ।**
**न वेद्मीति क्व यांत्येते शुद्धचिद्रूपचिंतने ।।१२।।**

**अर्थः**—आत्माके साथ कितने कर्मकी रेणुओ (वर्गणाओ) का संबध होता है ? इस बातको सिवाय केवलीके अन्य कोई भी मनुष्य गणना नही कर सकता, परन्तु न मालूम शुद्धचिद्रूपकी चिन्ता करते ही वे अगणित भी कर्मवर्गणायें कहा लापता हो जाती हैं ।

**भावार्थ**—आत्माके साथ अनन्त वर्गणाओका प्रतिसमय बंध होता रहता है, जिनको कि सिवाय केवलीके अन्य कोई जान देख नही सकता; परन्तु शुद्धचिद्रूपकी भावनासे आत्माके साथ किसी भी कर्मवर्गणाका सबध नही होता ।।१२।।

**तं चिद्रूपं निजात्मानं स्मर शुद्ध प्रतिक्षणं ।**
**यस्य स्मरणमात्रेण सद्यः कर्म क्षयो भवेत् ।।१३।।**

**अर्थः**—हे आत्मन् ! तू, स्मरण करते ही समस्त कर्मोंके नाश करने वाले शुद्धचिद्रूपका प्रतिक्षण स्मरण कर; क्योंकि शुद्धचिद्रूप और स्वात्मामें कोई भेद नही–दोनो एक ही हैं ।।१३।।

